संस्कृत-विद्यापीठ-प्रकाशनमालायाः सप्तविंशं पुष्पम्

बुन्देलखण्डीय-'आनन्दराय'-महीप-सभापण्डित
श्रीनरहरिदीक्षित-सूनु-
पण्डित-कवि-श्रीसामराजदीक्षित-प्रणीतं

# श्रीदामचरितम्

## ( नाटकम् )

श्रीलालबहादुरशास्त्री-केन्द्रीय-संस्कृत-विद्यापीठम्

शहीद जीतसिंह मार्गः, कटवारिया सराय, नई दिल्ली-११००१६

संस्कृत-विद्यापीठ-प्रकाशनमालायाः सप्तविंशं पुष्पम्

बुन्देलखण्डीय-'आनन्दराय'-महीप-सभापण्डित-
श्रीनरहरिदीक्षित-सूनु-
पण्डित-कवि-श्रीसामराजदीक्षित-प्रणीतं

# श्रीदामचरितम्

## ( नाटकम् )

प्रधानसम्पादकः —
डॉ० मण्डनमिश्रः
मीमांसा-दर्शन-साहित्याचार्यः
एम० ए०, पी-एच० डी०, प्राचार्यः

मूलग्रन्थसम्पादकः —
प्रो० बाबूलालशुक्लः शास्त्री
एम० ए०, साहित्याचार्यः
मध्यप्रदेश-साहित्य-अकादमी-सम्मानितः
संस्कृत-प्राध्यापको विभागाध्यक्षश्च —
शासकीयस्नातकोत्तर-महाविद्यालयः, शाजापुर (म० प्र०)

सम्पादकः प्राक्कथनलेखकश्च —
डॉ ० रुद्रदेवत्रिपाठी, आचार्यः
एम० ए०, पी-एच० डी०, डी० लिट्०,
अनुसन्धान-प्रकाशन-विभागाप्रवाचकोऽध्यक्षश्च

श्रीलालबहादुरशास्त्री-केन्द्रीय-संस्कृत-विद्यापीठम्
शहीद जीतसिंह मार्गः, कटवारिया सराय, नई दिल्ली-११००१६

प्रकाशकः —
डॉ० मण्डनमिश्रः, प्राचार्यः
श्रीलालबहादुरशास्त्रीकेन्द्रीयसंस्कृत-विद्यापीठम्
शहीद जीतसिंह मार्गः, कटवारिया सराय, नई दिल्ली –१६
दूरभाषाङ्कः ६५०८३१

प्रथमं संस्करणम्
प्रतयः ५००

मूल्यम्— — — —

श्रीलालबहादुरशास्त्री-केन्द्रीय-संस्कृतविद्यापीठम्, नई दिल्ली

मुद्रकः —
वन्दना प्रिन्टर्स, दूकान नं०५- ६, बैंक स्ट्रीट, मुनीरका, नई दिल्ली ६७

## प्रास्ताविकम्

श्रीसामराजदीक्षितप्रणीतं 'श्रीदामचरितं' नाम नाटकं सम्मुद्र्य प्रकाशयितुमिदानीं समुपक्रम्यते। एतस्य कवेः 'धूर्तनर्तकं' नाम प्रहसनमितः पूर्वमेव सम्पाद्य मया प्रकाशितमिति विदितमेव प्रज्ञावताम् । श्रीदामचरितं नाम नाटकमिदं श्रीसामराजदीक्षितस्य नाट्यसाहित्ये अपूर्वा कृतिरिति ज्ञास्यन्ति विमर्शकाः परिशीलनेन ।

एतस्य संस्करणमिदं नाट्यसाहित्यविमर्शकानां विद्वत्तल्लजानां करकमलेषु समुपस्थापयतो मे चेतः परमं प्रमोदमनुभवति । संस्करणमेतत् मातृकाद्वयसाहाय्येन प्रकाशनार्थं सज्जीकृतम् । तस्य चेदं विवरणम् : --

(१) उज्जयिनीस्थात् 'सिन्धियाप्राच्यविद्यासंशोधनमन्दिरात्' प्रतिलिपिकृतं देवनागराक्षरलिखितं ५२ पत्रात्मकं 'अ' 'संज्ञकं पुस्तकं सम्पूर्णम् । अस्मिन् पुस्तके प्रतिपंक्ति ३६ अक्षराणि सन्ति । अस्य लेखनकालः पुष्पिकायां शाके १६४५ वत्सरे समभूत् इति अङ्कितं समुपलभ्यते । पुस्तकस्य आकारेणापि एतस्य समर्थनं लभ्यते एव ।

(२) अपरमसम्पूर्णं द्वितीयञ्च पुण्यपत्तनस्थ—भाण्डारकरप्राच्यविद्यासंशोधनमन्दिरहस्तलिखितग्रन्थागारात् समुपलब्धं देवनागराक्षरलिखितं ७१ पत्रात्मकं 'ब' संज्ञकमसम्पूर्णम् । अस्मिन् पुस्तके प्रतिपत्रं ८ पङ्क्तयः प्रतिपङ्क्ति २० अक्षराणि सन्ति । एतस्य पुष्पिकाया अभावात् आकारेणापि 'अ' पुस्तकवदेव जीर्णत्वं दृश्यते ।

एतस्य 'श्रीदामचरितनाटकस्यापि' रचयिता श्रीसामराजदीक्षितः आसीद्यस्य '**धूर्तनर्तकं**' नाम प्रहसनं प्रकाशितमेव । तस्यैवोपोद्घाते एतस्य ग्रन्थकर्तुः स्थितिकालादिकं विलिखितमतो नेह तस्यैव पुनर्लेखनं प्रासङ्गिकमिति नेह वितन्यते । नाटकमिदं धूर्तनर्तकप्रहसनं निर्मायैव ग्रन्थकर्त्रा विनिर्मितमासीदिति ग्रन्थपरिशीलनेन स्पष्टमेव । श्रीदामचरितनाटकस्य निर्माणं १७८१ विक्रमवत्सरे (यद्वा १७२३ ईसवीयवत्सरे) समभूदिति विमर्शकानामैतिह्यविदां मतम् ।

एतद् श्रीदामचरितं नाम नाटकं भरतादिप्रणीतरूपकादिलक्षणानुसारि विचित्रतरकल्पनादिमण्डितमपूर्वमेवाप्रकाशितञ्च । एतस्य कथावस्त्वपि पौराणिकमाधारं गृहीत्वैव सन्दृब्धमिति सुस्पष्टं भवेदनुशीलकानाम् । परमत्र विशिष्टं विचित्रञ्च कल्पितं घटनाक्रमं कवेर्नाट्यकौशलं सुमहत् प्रदर्शयितुमलम् । अत्र सर्वत्र घटनानुरूपमेव क्वचित् दीर्घसमासशालिगद्यप्रयोगाः पद्यप्रयोगाः सानुप्रासाश्च शब्दविन्यासाः सन्दृब्धा वर्तन्ते । प्राकृतभाषाया अपि वैदुष्यं प्रौढमेव । अत्र शौरसेनीमहाराष्ट्रीपैशाचीप्रभृतीनां प्रयोगा यथास्थानं विहिता इति विमर्शका जानन्त्येव ।

अत्र छन्दसां प्रयोगनैपुण्यमपि विविधवृत्तप्रयोगैर्ज्ञायते। (यत्र दण्डकस्य भवभूतिमनुसृत्य विशिष्टः प्रयोगः कृतः कविनाऽनेन)। प्रकृतिवर्णनमपि कवेरसामान्यं कवित्वं प्रकटयति। अतः कवेरियं कृतिः प्रौढा सकलशास्त्रकलाभिज्ञत्वं प्रकटयितुं समर्थेति निश्शङ्कं कथयितुं शक्यते।

एतस्य सम्पादनकर्मणि साहाय्यमाचरद्भ्यः उपर्युक्तसंस्थानाधिकृद्भ्यः साभिनन्दनं धन्यवादम्। एतस्य प्रकाशनादिषु च परमं साहाय्यं कुर्वतां विद्यापीठस्य प्राचार्याणां डॉ० सी० आर० स्वामिनाथमहाभागानां तथा सुसम्पाद्य प्राक्कथनलेखनेन सम्भूष्य च शोधप्रभायां प्रकटीकुर्वतां डॉ० रुद्रदेवत्रिपाठि एम-ए०, पी० एच-डी०, डी० लिट्० महाभागानां सुहृत्तमानामपि चामन्दमुपकारभारमुद्वहन् धन्यवादाँश्चार्पयन् संस्मरामि सौजन्यम्।

एतस्मिन् संस्करणे प्रमादजातानि मुद्रणादिजातानि च स्खलितानि संशोध्य विद्वाँसः पाठकाः लाभान्विता भवेयुरस्य परिशीलनेन कुर्वन्तु च ममेमं श्रमं सफलमिति विनिवेद्यान्ते रमापतिमुमापतिश्च प्रार्थये यदेतत् नाटकं सहृदयमनस्सु परमां मुदमादधत् विलसतु। इति।

विदुषामाश्रवः
**बाबूलालशुक्लः, शास्त्री**

# प्राक्कथन

संस्कृत नाट्य-साहित्य की विशाल मणिमाला में एक और अपूर्व तथा अब-तक अप्रकाशित "**श्रीदामचरितम्**" नामक नाटकमणि का संयोजन इस नाटक के प्रकाशन से हो रहा है, यह सभी साहित्यानुरागियों के लिये आनन्द का विषय है।

प्रस्तुत नाटक के उद्धार का श्रेय है— मध्यप्रदेश के संस्कृत-साहित्यसेवी एवं अनेक दुर्लभ-ग्रन्थों के उद्धार तथा सुसम्पादन में तल्लीन विद्वद्वर्य प्रा० श्री बाबूलालजी शुक्ल, शास्त्री, एम० ए०, साहित्याचार्य को जिन्होंने अतीव परिश्रम-पूर्वक उज्जैन तथा पूना के प्राच्यग्रन्थसंग्रहालयों से पाण्डुलिपियां प्राप्त करके उक्त नाटक का समुचित सम्पादन किया है।

संस्कृत-साहित्याकाश के देदीप्यमान नक्षत्र-स्वरूप महान् कवि, सफल नाटक-कार एवं भगवतीत्रिपुरसुन्दरी के परम उपासक **श्रीसामराज दीक्षित** की यह कृति अपने विषय की विशिष्टता, नाट्यशास्त्रीय लक्षणों के पूर्ण निर्वाह, अपूर्व कल्पना-सौष्ठव, विशिष्ट एवं विचित्र घटनाक्रम, विविध भाषा-प्रयोग, अलंकृत गद्य-पद्य-विन्यास तथा छन्दः-प्रयोग- प्रावीण्य आदि के कारण नाटक-साहित्य में अपनी स्वतन्त्र सत्ता स्थिर करती है। इसी दृष्टि से साम्प्रतिक समीक्षा-सरणि का साह-जिक निर्वाह भी समुचित समझ कर हम कतिपय तथ्यों का परिशीलन प्रस्तुत कर रहे हैं, विश्वास है, पाठकगण इससे ग्रन्थकार एवं ग्रन्थ की गरिमा का कुछ आभास पा सकेंगे।

## □ प्रस्तुत नाटक के रचयिता 'श्रीसामराज दीक्षित'

### वंश एवं स्थितिकाल

संस्कृत-सरस्वती के समुपासक सामान्यतः सदा से ही आत्मख्याति के प्रति पराङ्मुख रहते हुए **'ममायं धर्मः, ममेदं कर्तव्यम्'** इस मङ्गलमयी भावना से अव्याज-मनोहर सारस्वत-सेवा में संलग्न रहे हैं। यही कारण है कि अनेक उत्तमोत्तम कविवरों के वंश, स्थितिकाल एवं कृतियों का कोई व्यवस्थित परिचय हमें प्राप्त नहीं है तथा इससे सम्बद्ध जिज्ञासा की पूर्ति के लिये विभिन्न साक्ष्यों (बहिःसाक्ष्य, अन्तः-साक्ष्य, ग्रन्थसाक्ष्य, परिवेशसाक्ष्य, किंवदन्तीसाक्ष्य आदि) का आश्रय खोजना पड़ता है, और उनमें भी अन्तिमेत्थं कहना तो नितान्त कठिन होता है, क्योंकि इस विशाल देश के

विभिन्न प्रदेशों के निवासी ऐसे उत्तम विद्वानों को अपना-अपना बताने में गौरव का अनुभव करते हैं, अतः तर्क-प्रतितर्कों की भी कोई सीमा नहीं रहती ।

यह हमारा सौभाग्य है कि महाकवि **श्रीसामराज दीक्षित** का परिचय; एक तो आसन्नकालिक होने से तथा दूसरा स्वकीयग्रन्थों में यत्र तत्र समुचित निर्देश होने से हमारे लिये न तो अज्ञेय है और न विवादास्पद ही है ।

हमें बहिःसाक्ष्यों से ज्ञात होता है कि—

(१) "वाराणसी में आज भी श्रीसामराजदीक्षित के वंशजों की एक शाखा निवास करती है, जो कि श्रीदीक्षितजी को बुन्देलखण्ड के नृपति **'श्री आनन्दराय'** के द्वारा समर्पित भूमि का स्वामित्व धारण करती हुई अपनी कुलोपाधि-**'बिन्दुपुरन्दरे'**, तदनन्तर **'चिरन्तनमोरवडीकर'** तथा **'बान्धवकर'** आदि में से अभी 'बान्धवकर' नाम से प्रथित है ।[1]

(२) श्रीदीक्षित मूलतः महाराष्ट्रीय ब्राह्मण परिवार में उत्पन्न हुए थे, यह उनकी और उनके वंशजों की कुलोपाधि से तथा वर्तमान पारिवारिक विद्वज्जनों से ज्ञात होता है ।

(३) ये प्रारम्भ में कहां उत्पन्न हुए और अध्ययन कहां हुआ ? यह कहीं से स्पष्टरूप से विदित नहीं हो पाया है, किन्तु इतना अवश्य है कि इनके यौवनकाल का उत्तरभाग तथा प्रौढावस्था का कुछ भाग बुन्देलखण्ड में वहाँ के नृपति, महादानी श्रीआनन्दराय की 'विद्वत्सभा' में प्रधान-पण्डित के पद को सुशोभित करते हुए व्यतीत हुआ था ।

(४) तदनन्तर भगवती त्रिपुरसुन्दरी की उपासना तथा परमसिद्धावस्था प्राप्त करके इन्होंने अपने वार्धक्यकाल में 'मथुरा' को ही अपनी आवासस्थली बनाई । यहां रहकर परिसर-वासी भगवती की कृपा-प्राप्ति के अभिलाषी भक्तों को उनकी योग्यतानुसार बाला, पञ्चदशी, षोडशी, महाषोडशी आदि की दीक्षा देकर उनका कल्याण किया तथा **'श्रीजी का मन्दिर'** और **'महाविद्या-मन्दिर'** आदि शक्तिपीठों की स्थापना की ।[2]

---

१–इस सम्बन्ध में पूज्यपाद श्री अमृतवाग्भवाचार्यजी से लेखक को संकेत प्राप्त हुआ है, क्यों कि वे उनके पूर्वाश्रम के पारिवारिक सम्बन्ध से अनुस्यूत थे ।

२- **'श्रीदामचरित'** की प्रस्तावना में सूत्रधार ने इस सम्बन्ध में कहा है कि—
सूत्र०— स्मरसि नरहरिदीक्षितसूनुना दीक्षितसामराजेन **आनन्दरायरञ्जनाय** श्रीदामचरितं नाम नाटकं...... । इत्यादि ।

अन्तःसाक्ष्यों से भी विदित होता है कि—

(१) श्री सामराज दीक्षित दाक्षिणात्य ब्राह्मणकुल में उत्पन्न **'बिन्दुपुरन्दरे'** कुलोपाधि से युक्त विद्वद्वर **श्री नरहरि दीक्षित** के सुपुत्र थे। अपनी पाण्डित्य-प्रतिभा तथा भगवती त्रिपुरसुन्दरी की अनन्य कृपा से ये भूमण्डल को भासित करते हुए बुन्देलखण्ड के महादानी शासक **श्री आनन्दराय** महाराज के आश्रय में **सभा-पण्डित** के रूप में बहुत वर्षों तक रहे।[1] विद्वानों के गुणातिशय का समादर करने तथा उदारता-पूर्वक दान देने में प्रख्यात[2] श्री आनन्दराय नृपति ने आपको जो भूमि और ग्राम-क्षेत्रादि उपहृत किये थे उनका स्वामित्व किसी न किसी रूप में आज तक श्रीदीक्षित जी के वंशजों के पास चला आ रहा है। मथुरा में **श्री बालकृष्ण जी दीक्षित** इसी परिवार के माने जाते हैं।

(२) श्री दीक्षितजी ने अपना उत्तरकाल मथुरा में व्यतीत किया था। आप एक महान् सिद्ध उपासक थे। श्री दीक्षित के अनन्य उपासक होने के कारण ही आपने अपनी कृतियों में दो स्तोत्र एवं एक प्रमुख पूजाग्रन्थ 'पूजारत्न' की भी रचना की थी। जो कई पटलों में विभक्त है। इस ग्रन्थ का महत्त्व आज भी उस सम्प्रदाय में अत्यन्त अधिक है। नवरात्रि की उपासना में उसकी पद्धति का आश्रय लेकर पूजाएँ सम्पन्न की जाती हैं।

(३) इनका दीक्षानाम **'सत्यानन्दनाथ'** था। इसी से ज्ञात होता है कि ये पूर्णाभिषिक्त थे, क्योंकि इस दीक्षा के समय ही आनन्दनाथान्त नाम तथा गुरु-पादुकाम्नाय का उपदेश होता है।

श्रीसामराज दीक्षित ने 'धूर्तनर्तकं' प्रहसन के सूत्रधार और नटी के संवाद के रूप में प्रस्तुत आरम्भिका में सूत्रधार के मुख से नान्दी के पश्चात् कहलाया है कि—"भगवान् नरसिंह की यात्रा के अवसर पर भूसुरों के समूह ने मुझे कहा है कि मैं श्रीसामराज दीक्षित प्रणीत धूर्तनर्तक प्रहसन का अभिनय कराऊं।" इत्यादि। तथा वहीं यह एक आर्या भी प्रस्तुत की है —

**नरहरिकुलाब्धिचन्द्रो नरहरिमान्यो हि सामराजो यः।**
**नरहरिवन्द्यतनुश्रीर्नरहरिचरणाब्जरोलम्बः ॥४॥**

---

(१) प्रस्तुत नाटक में ही नटी की यह उक्ति द्रष्टव्य है —
'नटी-अथ कः पुनः आनन्दरायो यस्य कर्णसदृशस्य त्रिभुवनजनकर्णप्राघुणिका कीर्तिः सः?' इत्यादि।

(२) इस सम्बन्ध में मथुरास्थित पं० श्री गोविन्दजी चतुर्वेदी, (दण्डी घाट स्थित) ने तथा पू० श्री अमृतवाग्भव आचार्य जी ने भी यही बताया है।

इसके आधार पर ऐसा प्रतीत होता है कि श्री दीक्षितजी ने उत्तरोत्तर उपासना-पर्याय में **'नृसिंह-सुन्दरी'** की उपासना भी की थी। श्रीविद्या के उपासक प्रारम्भ में अन्य देवता की उपासना करते रहें हों, तो वे अपनी इष्टदेवता की श्रीचक्र में ही पूजा करते हैं। तथा उसमें वे इष्टमन्त्र सहित पञ्चदशी अथवा षोडशी-मन्त्रगर्भ मन्त्र द्वारा उपासना करते हैं। इस दृष्टि से रामभक्त 'रामसुन्दरी,' कृष्णभक्त 'गोपालसुन्दरी', हनुमानभक्त 'हनुमत्सुन्दरी'[1] आदि के नाम से श्रीचक्र में यजन करते हैं। वैसे ही ये पहले लक्ष्मी-नृसिंह के उपासक रहें होंगे ?[2]

'किंवदन्ती-साक्ष्य' के आधार पर ज्ञात हुआ है कि वे ऐसे सिद्धपुरुष थे कि-उनके साथ एक सिंह रहता था और जब वे कोई यात्रा करते थे तो उस सिंह पर उनके द्वारा पूजनीय भगवती के श्रीयन्त्र को स्वर्ण-सिंहासन में विराजमान किया जाता था। इस तरह सिंह की सहोपस्थिति भी उनकी नरसिंह-भक्ति को व्यक्त करती है। परम्परया यह ज्ञात हुआ है कि उनका उपास्य स्फटिक निर्मित वह श्रीयन्त्र तथा पादुका आज भी कविवर श्रीगोविन्द चतुर्वेदीजी के परिवार में विद्यमान है।

यह निश्चित है कि श्री दीक्षितजी भगवती के पूर्ण कृपा-प्राप्त थे, तभी तो उनका प्रौढ पाण्डित्य उनकी रचनाओं में परिस्फुरित हुआ है। इन्हीं महा-पुरुष के विमल वंशदीपक आपके सुपुत्र श्री कामराज (१६८० से १७२० ई० के मध्य) हुए जिन्होंने संस्कृत-साहित्य में १- **'काव्येन्दुप्रकाश, २- रसनिर्णय, ३- चम्पक-मञ्जरी नाटिका, ४- नरहरिविजय नाटक तथा ५- शृङ्गार-लहरी'** आदि ग्रन्थों की रचना की। श्री कामराज दीक्षित भी श्रीविद्योपासक थे। आपने भी **'पूजा-रत्न'** जैसी अन्य पद्धति की रचना की थी, ऐसा सुना जाता है। इतना ही नहीं श्रीकामराज के पुत्र श्री हरदत्त (अपरनाम, व्रजराज,) दीक्षित ने **१—रसमञ्जरी व्याख्या २-शृङ्गारशतक, ३— सद्रत्नवर्णन, ४—आर्यात्रिशती सुक्तक'** आदि ग्रन्थों की रचना की। इसी प्रकार हरदत्त दीक्षित के पुत्र **श्री जीवराम** (अपरनाम ढुण्ढिराज) ने (जो कि माधवसेन राजा के सभापण्डित थे) भी १- **श्रीगोपालचम्पू** तथा २- भानुदत्त रचित **'रसतरङ्गिणी'** की **'सेतु'** नामक टीका का निर्माण किया था।

इस प्रकार एक संस्कृत-सेवक वंश के पूर्वपुरुष श्री सामराज दीक्षित का स्थिति काल सन् १६५५ से सन् १७५० के बीच का माना जाता है। इनकी कृतियों में क्रमशः "(१) **धूर्तनर्तकम्**, (२) **श्रीदामचरितम्**, (३) **त्रिपुरसुन्दरी - स्तोत्रं**, (४) **त्रिपुरसुन्दरीमानसपूजास्तोत्र**, (५) **पूजारत्न**, (६) **अक्षरगुम्फ**,

---

१- श्रीरामकृष्ण-परमहंस ने हनुमत्सुन्दरी की आराधना की थी, यह उनके चरित्र से ज्ञात होता है।

२- इसी नाटक के अंक २ और ३ में भी नृसिंहस्तुति के पद्य हैं।

(७) आर्या त्रिशती और (८) शृङ्गारामृतलहरी" ये आठ कृतियां प्राप्त होती हैं। इनमें क्रमांक ३ तथा ४ संख्यावाली कृतियाँ 'पूजारत्न' ग्रन्थ में भी हैं अतः कुल ६ रचनाएँ मुख्यतः इनकी हैं, ऐसा मानना उपयुक्त होगा।[1]

### श्रीसामराज दीक्षित का वैदुष्य

श्रीदीक्षित की रचनाओं के अवलोकन से यह स्वतः सिद्ध हो जाता है कि ये विभिन्न शास्त्रों के मर्मज्ञ विद्वान् थे। इनके द्वारा प्रणीत 'धूर्तनर्तक' एवं प्रस्तुत नाटक के प्रस्तावनांशों से ज्ञात होता है कि श्रीदीक्षित साहित्यशास्त्र, तर्कशास्त्र एवं मन्त्रशास्त्र के प्रौढ ज्ञाता थे तथा प्राकृत, शौरसेनी, महाराष्ट्री, पैशाची आदि भाषाओं पर भी पूर्णाधिकार रखते थे।

साहित्य-शास्त्र में अलङ्कार-विधान का अनुराग तथा गद्य-पद्य-निर्माण में अपूर्व कुशलता इनके कवित्व का मनोरम रूप है। वर्ण्य-विषय को अतिसूक्ष्म-चिन्तन-पूर्वक प्रस्तुत करने की कला एवं विशाल शब्दसागर का अवगाहन कर नये-नये पदार्थों के निरूपण की क्षमता यहां देखते ही बनती है; गद्यच्छटा में सभी प्रकार की गद्य-विधाओं का समुचित सन्निवेश तथा पद्य-विधान में छोटे-बड़े छन्दों का प्रयोग, लघु एवं दीर्घ समासों का समावेश, अनुप्रास-यमकादि शब्दालङ्कारों की झङ्कार तथा उपमा-रूपकादि अर्थालङ्कारों का अनुपम विन्यास प्रस्तुत कवि के शास्त्र-तत्त्व-निष्णात होने की पूर्णरूपेण अभिव्यञ्जना करते हैं। तभी तो कवि अपनी वचोमाधुरी की स्वयं प्रशंसा करने में सङ्कोच नहीं करता। सूत्रधार का कथन है कि —

तन्वते निर्वृतिं यस्य वाचो लोकस्य कर्णयोः।
रतिप्रमत्तवनिता-कङ्कणक्वाणमञ्जुलाः ॥३॥

वेल्लत्कल्लोलमालातटघटनमिलत्फेनसन्तानमूर्च्छत्-
क्षीरोदक्षोददीक्षावितरणपटवो यस्य वाचां प्रपञ्चाः।
केषां शेषाहिगौरा हृदयपटकुटीमेत्य साहित्यरज्ज्यत्-
सौहित्यानां रसानां विदधति न भरैः पूर्णमानन्दसिन्धुम् ॥

नाटक की पूर्तिरूप पुष्पिका में —

पायं पायमिमां भजन्तु कवयो नैलिम्पवृत्तिं भुवि,
स्फीता दीक्षित सामराजविदुषः सूक्तीः सुधास्यन्दिनीः। (५।२५ इत्यादि)

---

१- इनकी अन्य रचनाओं का भी कुछ अनुमान किया जाता है, किन्तु उस विषय में नामसाम्य ही हो सकता है, अतः यह गवेषणार्ह है। द्रष्टव्य— केटलागस केटलागरम्।

## प्रस्तुत 'श्रीदामचरित' नाटक

### नाटक का स्वरूप

प्रस्तुत नाटक में श्रीदामा (सुदामा) के चरित्र के आधार पर भगवान् श्रीकृष्ण की मैत्री एवं उसपर अपूर्व कृपा करने की सुप्रसिद्ध कथा को नाटकीय ढंग से प्रस्तुत किया गया है। पांच अंकों का यह नाटक भरतोक्त नाट्यशास्त्रीय लक्षणों से समन्वित है। प्रथम अंक में **'प्रस्तावना'** तथा द्वितीय और तृतीय अंकों में **'प्रवेशक'** का समावेश किया गया है। इसके संवाद सारगर्भित है किन्तु साथ ही वे प्रौढ गद्यों से अत्यधिक आक्रान्त भी हैं। सभी प्रमुख पात्र दीर्घ, दीर्घतर समास-सन्दब्ध गद्य के प्रयोग में बहुत ही निपुण प्रतीत होते हैं। सुमित्र और कनकचण्ड के संवादों में तो ये गद्यखण्ड बहुत ही विस्तृत हो गये हैं। पद्यों की रचना में भी गद्यात्मकता का पूरा आभास उपलब्ध है। दीर्घ-दीर्घ समस्त पदों के प्रयोग से स्रग्धरा, शार्दूलविक्रीडित, मन्दाक्रान्ता आदि छन्दों के पूर्वार्ध (दो चरण) बहुधा मण्डित हैं। वर्णनों में श्लेष, परिसंख्या, पूर्णोपमा और विरोधाभास का प्रयोग देखकर सहसा बाणभट्ट की कादम्बरी के गद्य का स्मरण हो आता है। कवि के शास्त्र-वैदुष्य एवं वैयक्तिक प्रतिभा के कारण 'नाटकान्तं कवित्वम्' की उक्ति को चरितार्थ करने में यह नाटक उत्तम प्रमाण उपस्थित करता है।

### नाटक का नाम-सार्थक्य

नाटककार ने अपने नाटक का नाम **'श्रीदामचरितम्'** रखा है। श्रीदाम्नः चरितमधिकृत्य कृतं नाटकं 'श्रीदामचरितम्' यह व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है। पुराणों में भगवान् श्रीकृष्ण के परिकरों में श्रीराधाजी के भाई का नाम भी श्रीदाम है, उनके बाल्यसखा के रूप में श्रीदाम का उल्लेख है। सख्यभाव की साधना में श्रीदाम, सुदाम, सुबल आदि सखाओं को व्रजपरिकर में माना है तथापि यहां 'श्रीदाम' नाम का प्रयोग **सुदामा** के लिये ही माना गया है, यह स्पष्ट है। लगता है श्रीदामा के चरित के माध्यम से उनकी विद्वत्ता, निःस्पृहता, मित्रानुराग एवं भगवद्भक्ति के तत्त्वों को प्रस्तुत करना ही नाटककार को अभीष्ट था। अतः 'श्रीदाम-चरितम्' यह नाम सार्थक ही है।

### नाटक का मुख्य प्रतिपाद्य

पूरे नाटक के अनुशीलन से ज्ञात होता है कि नाटककार की मनोभावना मूलतः भगवद्भक्ति एवं भगवान् की कृपाकरणपरायणता का प्रतिपादन करने की रही है। संकट के समय स्थिरभाव से रहना, शास्त्रचिन्तन एवं ईश्वरचिन्तन में निःस्पृहभावना रखना तथा लौकिक कर्म में संसक्त रहते हुए भी जल-कमलवत् रहना मानवजीवन का प्रमुख लक्ष्य होना चाहिये। 'राजवैभव तथा दीनावस्था के वैषम्य को दूरकर साम्य-स्थापन के आदर्श उदाहरण की प्रस्थापना' आज के सन्दर्भ में राष्ट्र

को प्रतिबोध देने में सर्वथा समर्थ है । उपकार का डिण्डिमघोष न करते हुए 'दायाँ हाथ दे और बायें हाथ को ज्ञात न हो' इसकी अभिव्यक्ति भी श्रीकृष्ण द्वारा द्वारिका में श्रीदामा को प्रत्यक्ष कुछ न देकर अपने आदेश से श्रीदामपुरी का निर्माण करवाना एक प्रभावपूर्ण दृष्टान्त है, जो कि कवि ने नाटक के माध्यम से प्रतिपादित किया है ।कृपा करने पर भी अहम्भाव का अभाव यहां व्यत है ।

**नाटक का मूल वृत्त**

अतिप्रसिद्ध ग्रन्थ 'श्रीमद्भागवतमहापुराण' के दशमस्कन्ध में महर्षि वेदव्यास ने दो अध्यायों में सुदामा के चरित से सम्बन्धित नाटकोक्त कथा का वर्णन किया है। यत्र तत्र कृष्णकथा के प्रसङ्ग से अन्य ग्रन्थों में भी इस प्रसङ्ग की चर्चा हुई है । हिन्दी एवं अन्य भारतीय भाषाओं के कवि भी सुदामा के चरित्र की प्रस्तुति में पीछे नहीं रहें हैं । किन्तु यह अवश्य कहा जा सकता है कि संस्कृत नाटक के क्षेत्र में श्रीसामराज दीक्षित ही ऐसे प्रथम टीकाकार हैं जिन्होंने श्रीदामा के चरित को नाटक के रूप में प्रस्तुत किया ।

संक्षेप में अन्य पात्रों की सहायता से विषय-वस्तु को प्रसंगोचित परिवेष में संकलित कर यथावसर कल्पना का पुट देते हुए मूलवृत्त को उज्ज्वल बनाया गया है । कथानक का सार इस प्रकार है —

दारिद्र्य अपनी पत्नी दुर्मति के साथ ब्रह्माजी के आदेश से मध्यलोक में निवास करने आता है और अतिथि के रूप में कुछ समय के लिये श्रीदामा के यहां प्रवेश करता है। दरिद्रता से आक्रान्त श्रीदामा और उसकी पत्नी वसुमती सन्तप्त हैं। वसुमती की सखियाँ नलिनी एवं कुमुदिनी उसे गौरीव्रत करने के लिये प्रेरित करती हैं। श्रीदामा भी दरिद्रता के कारण खिन्न होकर भगवान् से प्रार्थना करता है। वसुमती की स्वप्नवार्ता के प्रच्छन्न-श्रवण से ही श्रीदामा क्रुद्ध होता है जिसे सत्यकथन से वह शान्त करती है तथा स्वप्न की उत्तम फलद्रूपता के लिये भगवान् कृष्ण के पास जाने की प्रेरणा देती है। पहले तो श्रीदामा याचकवृत्ति की निन्दा करता है किन्तु मित्रदर्शन एवं प्रभुदर्शन की इच्छा से द्वारिका जाने के लिये तैयार हो जाता है। गन्धर्व रूपप्रिय और प्रियरूप के संवाद से श्रीदामा पर भगवान् की महती कृपा एवं अपने समान श्रीसम्पन्न बनाने की बात स्फुट होती है। श्रीदामा अपने शिष्य गालव के साथ द्वारिका में पहुंचते हैं, अपूर्व स्वागत होता है। तदनन्तर प्रमदोद्यान का विस्तृत वर्णन है । भगवान् अपनी पटरानियों के साथ हास-विलास करते हैं। विदूषक, श्रीदामा, और गालव भी उस लीला का अवलोकन करते हैं। यह वर्णन रासलीला का संक्षिप्त रूप है । प्रातःकाल होता है और सूर्यो-

दय के पश्चात् श्रीदामा जाने की अनुमति लेकर विदा हो जाते हैं। मार्ग में गालव श्रीकृष्ण द्वारा कुछ भी न देने की चर्चा करता है किन्तु श्रीदामा इस प्रसंग को 'अच्छा ही हुआ' यह कहकर टाल देता है। अपने गांव पहुचने पर दोनों देखते हैं कि पर्णशाला के स्थान पर महल बना हुआ है, दोनों विस्मित हो जाते हैं तभी कञ्चुकी आकर सारी घटना को स्पष्ट करता है। श्रीकृष्ण अपने मित्र से मिलने की इच्छा से विमान द्वारा श्रीदामपुर पहुचते हैं, वहां आर्या वसुमती एवं श्रीदामा रुक्मिण्यादि परिकर सहित श्रीकृष्ण का स्वागत करते हैं और भरत वाक्य के साथ नाटक पूर्ण होता है।

## □ संस्कृत-भाषा एवं लोकभाषाओं में 'सुदामाचरित'

**श्रीमद्भागवत महापुराण के अनुसार**

दशमस्कन्ध-उत्तरार्ध की ८० और ८१ वें अध्याय में **'श्रीदामचरित'** एवं **'पृथुकोपाख्यान'** के रूप में वर्णित कथा का सार इस प्रकार है —

ब्रह्मवित्तम, इन्द्रियार्थों में विरक्त, प्रशान्तात्मा, जितेन्द्रिय, यदृच्छालाभसन्तुष्ट एवं गृहाश्रमी एक ब्राह्मण भगवान् श्रीकृष्ण का मित्र था। उस कुचैल-( मैले वस्त्रवाले ) की पतिव्रता पत्नी ने ( अपने परिवार की स्थिति से खिन्न होकर ) पति से निवेदन किया कि 'हे ब्रह्मन् ! आपके मित्र साक्षात् लक्ष्मी के पति, ब्रह्मण्य तथा शरण्य हैं। आप उनके पास जाएँ, वे आपको पर्याप्त धन देंगे।' वे अभी द्वारवती में हैं। वे बडे दानी हैं, अपना चरण-स्मरण करनेवाले को वे अपने-आपको भी दे देते हैं, फिर अर्थकामना की तो बात ही क्या ? इस प्रकार बहुत कहने पर वह भगवद्दर्शनलाभ के लिए उत्तम अवसर समझकर जाने को उद्यत हुआ। साथ में चार मुट्ठी चावल (पोहे) लेकर वह द्वारका पहुंचा। वहां भगवान् के महल में गया। भगवान् ने पर्यङ्क पर बैठे हुए दूर से उसे देखा और दौड़कर उसे दोनों भुजाओं में भर लिया। मित्र-मिलन के इस अपूर्व आनन्द से कृष्ण के नेत्रों से आनन्दाश्रु बह निकले। मित्र को पर्यङ्क पर बिठाया और पाद-प्रक्षालन करके चरणोदक को सिर पर लगाया। दिव्यगन्धलेपन किया, धूप, दीप, नैवेद्य, और ताम्बूल देकर स्वागत-वचन कहे।

अत्यन्त दुर्बल, कुचैल, एवं धमनी मात्र से शेष उस ब्राह्मण की साक्षात् देवी ने चँवर डुलाकर सेवा की। अन्तःपुर की स्त्रियों ने यह सब देखकर उस अवधूत के भाग्य को सराहा। तदनन्तर कृष्ण और उस ब्राह्मण ने परस्पर एक दूसरे का हाथ पकड़कर गुरु-कुल की ललित गाथाओं का कथन किया। साथ ही कृष्ण ने अपने मित्र की गृहस्थी तथा अपनी गृहस्थी की बात की। इस वार्तालाप में —गुरुपत्नी की आज्ञा से ईंधन लाने और जंगल में वर्षा होजाने तथा रात्रि हो जाने से सम्बन्धित बातें हुई। इसके पश्चात् प्रातः गुरुदेव सान्दीपनी के वहां खोजने के लिये पहुंचने पर उनकी प्रसन्नता एवं अयातयाम छन्दों (वेदों) के ज्ञान का आशीर्वाद उल्लिखित है। इनके साथ ही और बहुतसी ऐसी ही बातें

हुई । ब्राह्मण ने गुरुगृहवास के समय हुई कृष्ण की मैत्री से अपने भाग्य को सराहा और 'साक्षात् ब्रह्मस्वरूप कृष्ण का अध्ययन के लिए गुरुगृह में रहना एक विडम्बन ही था' ऐसा माना । यहां एक अध्याय पूर्ण हो जाता है ।

दूसरे अध्याय में श्रीकृष्ण कुछ मुस्कुराते हुए अपनी भाभी द्वारा भेजे गये उपायन (भेट) को मांगते हैं[1] । संकोचवश ब्राह्मण कुछ न कहकर नीचा मुंह किये चुप बैठा रहता है । तब भगवान् स्वयं अपने मित्र और उसकी पतिव्रता पत्नी की कामना को पूर्ण करने की इच्छा से उन पृथुकों की पोटली को खींच लेते हैं और 'अहो ! यह उपायन मेरे लिये भेजा गया है, यह मुझे बहुत प्रिय है, इन तण्डुलों से मैं और विश्व तृप्त हो जाएंगे' ऐसा कहते हुए एक मुट्ठी भरकर खागये और जब दूसरी मुट्ठी खाने लगते हैं तो लक्ष्मी उनका हाथ पकड़ लेती है । लक्ष्मी कहती है कि 'हे विश्वात्मन् ! इस लोक में अथवा परलोक में मनुष्य को सर्वविध सम्पत्ति प्राप्ति के लिये आपको सन्तुष्ट करने हेतु इतना ही पर्याप्त है ।' उस रात्रि में ब्राह्मण वहीं कृष्ण के महल में रहता है और स्वयं को स्वर्ग में रहते हुए के समान मानता है ।

दूसरे दिन कृष्ण से विदा लेकर चल देता है । मार्ग में चलते हुए भगवद्दर्शन एवं उनके द्वारा की गई शुश्रूषा का स्मरण करता रहा । मुझ पापी और दरिद्र को लक्ष्मीपति ने गले लगाया । जैसे भाई को अपने पलंग पर बिठाते हैं वैसे ही ब्रह्मण्य भगवान् ने मुझे पलंग पर बिठाया । उनकी पटरानी ने पंखा डुलाया, उन्होंने मेरे पैर दबाये, देवता मानकर मेरी पूजा की तथा सम्भवतः यह सोचकर कि यह 'दरिद्र मेरे द्वारा दी गई धनराशि को प्राप्त कर कहीं मद को प्राप्त न हो जाय, इस दृष्टि से मुझे धन भी नहीं दिया ।' यह सोचते-सोचते वह घर पहुंचता है किन्तु वहां तो कुछ और ही बन गया था । विशाल भवन, उद्यान, दास-दासियां, सभी तो थे । आश्चर्यान्वित ब्राह्मण को आया देख साक्षात् लक्ष्मीस्वरूपिणी उसकी पत्नी बाहर आई, स्वागत किया, स्थिति समझाई । ब्राह्मण ने समझ लिया कि 'यह सब उसी प्रभु की कृपा का फल है, जिसने मेरे द्वारा लेजाये गये मुट्ठी भर चावलों को खाया था । ऐसे परमकृपालु भगवान् की भक्ति मुझे जन्म-जन्मान्तर तक प्राप्त होती रहे' ऐसी कामना की और अन्त में सद्गति को प्राप्त हुआ ।

श्रीमद् भागवत के अतिरिक्त अन्य पुराणों में – पद्मपुराण और ब्रह्माण्डपुराण में भी सुदामा के चरित्र का सामान्यतः वर्णन हुआ है । पौराणिक आख्यानों के आधार पर ही कृष्णचरित्र को पल्लवित एवं लालित्यपूर्ण पद्धति से प्रस्तुत करनेवाले कतिपय काव्यों

---

१. यहीं यह प्रसिद्ध भगवदुक्तिरूप पद्य आया है —

**पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।**
**तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ।।१०-८१।।भाग०**

में भी इस सम्बन्ध में कुछ कहा गया है। विशाल संस्कृत-साहित्य की प्रवृत्तियों में व्याप्त स्तुतिसाहित्य में भगवान् श्रीकृष्ण की भक्तवत्सलता का जहां-जहां आख्यान हुआ है, उसमें भी सुदामा का स्मरण होता ही रहा है। दक्षिण के मूर्धन्य कवि श्रीवेदान्तदेशिक ने 'कुचैलमुनि' का स्मरण **'वैराग्य-पञ्चकम्'** के प्रथम पद्य में इस प्रकार किया है —

**क्षोणीकोण-शतांशपालनकलादुर्वारगर्वानल—**
**क्षुभ्यत्क्षुद्रनरेन्द्र-चाटु-रचनां धन्यां न मन्यामहे।**
**देवं सेवितुमेव निश्चिनुमहे योऽसौ दयालुः पुरा,**
**धानामुष्टिमुचे कुचेलमुनये धत्ते स्म वित्तेशताम् ।।** इत्यादि ।

## □अन्य भारतीय भाषाओं में 'सुदामा-चरित'

### हिन्दी भाषा के 'सुदामा-चरित'

हिन्दीभाषा में रचित सुदामा-विषयक आख्यानों की न्यूनता नहीं है। कवि श्री नरोत्तमदास, हलधर दास, भूधरदास, आलम, वीर वाजपेयी, गोपाल तथा वंशमणि आदि के 'सुदामा-चरित्र' रूप खण्डकाव्य इनमें महत्त्वपूर्ण हैं। आरम्भ के दो-तीन चरित्र तो हमारे 'श्रीदाम-चरित' नाटक से भी पहले लिखे गये हैं, अतः इनका परिचय तथा तुलनात्मक समीक्षण भी यहां आवश्यक प्रतीत है।

श्री नरोत्तमदास का जन्मकाल सन् १५५३ ई० माना गया है।[1] इसी प्रकार हलधरदास का समय भी इन्हीं के आसपास का माना जाता है।[2] ऐसी स्थिति में यह कहना असंगत नहीं होगा कि प्रस्तुत नाटककार की प्रेरणा के लिए इन दोनों कवियों के 'सुदामा-चरित्र' नामक काव्यों की उपस्थिति भी सहायक बनी होगी।

काव्यरूप की दृष्टि से श्री नरोत्तमदास का **'सुदामा-चरित्र'** एक अच्छा खण्डकाव्य है। इसमें कवित्त, सवैया, दोहा एवं कुण्डलिया आदि छन्दों का प्रासंगिक प्रयोग करते हुए काव्य-कला द्वारा विषय-सामग्री को लौकिक भित्ति पर सुदामा के चरित्र को प्रस्तुत किया गया है। नरोत्तमदास की प्रतिभा कथोपकथन की मार्मिकता का आधार लेकर नाटकीयरूप में खण्डकाव्य की प्रस्तुति से चमक उठी है। अधिकांश खण्डकाव्यों में वर्णनात्मक तत्त्व की ही प्रधानता रहती है, जब कि यहां संवादात्मक शैली को महत्त्व मिला है। जहां

---

१– श्रीग्रियर्सन द्वारा लिखित 'हिन्दी साहित्य का प्रथम इतिहास,' अनु० किशोरीलाल गुप्त, हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय, वाराणसी, पृ० ३३।

२– कुछ विद्वान् हलधरदास को नरोत्तम दास से भी पूर्ववर्ती मानते हैं। द्रष्टव्य-हिन्दी के मध्यकालीन खण्डकाव्य : डॉ० सियाराम तिवारी, पृ० ३२५

कथा का इतिवृत्तात्मक वर्णन अपेक्षित था, वहां दोहा छन्द का प्रयोग **मर्मस्पर्शिता को बढ़ाता है। अलंकारों का सहज प्रयोग** तथा काव्योचित सौन्दर्य के साथ हृदय के उन्मुक्त भावों की अभिव्यक्ति उत्तम है तथा भाषा का प्रवाह अत्यन्त हृदयग्राही है। विषय की प्रस्तुतिगत मनोरमता के कारण श्री नरोत्तमदास के कतिपय छन्द तो हजारों नर-नारियों को कण्ठस्थ-से हैं। एक दो उदाहरणों से यह बात और भी स्पष्ट हो जाएगी। यथा —

**सिच्छक हौं सिगरे जग को तिय !, ताको कहां अब देति है सिच्छा ?**
**जो तप कै परलोक सुधारत, सम्पति की तिनके नहिं इच्छा।**
**मेरे हिये हरि के पद-पङ्कज, बार हजार लै देखु परिच्छा,**
**औरनि को धन चाहिये बावरि, ब्राह्मण को धन केवल भिच्छा॥**

□ □ □ □ □ □

**सीस पगा न झँगा तन में प्रभु !, जानै को आहि, बसै केहि ग्रामा,**
**धोती फटी-सी लटी दुपटी अरु, पांय उपानह की नहिं सामा।**
**द्वार खड़ौ द्विज दुर्बल एक, रह्यो चकि सो बसुधा अभिरामा,**
**पूछत दीन-दयाल कौ धाम, बतावत आपनो नाम सुदामा॥**[1]

हलधरदास और भूधरदास ने अपने सुदामाचरित्रों में एक ही छन्द 'छप्पय' का प्रयोग किया है, जब कि आलम कवि ने 'ककुभ' छन्द को व्यवहृत किया है। वीर वाजपेयी ने विविध छन्दों में इस काव्य को ग्रथित किया है। इन कवियों ने सुदामा और ब्राह्मणी सुदामा पत्नी के चरित्र-चित्रण में यत्र-तत्र परिवर्तन और परिवर्धन करते हुए कथासूत्र को रोचक बनाने का पूरा प्रयत्न किया है।[2]

आन्ध्र भागवतकार पोतन्ना (पोतनामात्य, पोतराज) ने १५ वीं शती के निकट भागवतमहापुराण के चार प्रमुख भक्तों के वर्णन में 'कुचेल' (सुदामा) का वर्णन चिरन्तन भावानुबन्ध के साथ किया है। वहां कुचेल विद्या-विनयसम्पन्न ब्राह्मण है, कृष्ण का बाल्य-मित्र है तथा उनके चरित्र से यह अभिव्यक्त किया है कि भगवान् भक्तपराधीन हैं। सुदामा

---

१– इनके अन्य कुछ और पद्यों को हम तुलना में आगे प्रस्तुत कर रहे हैं।

२– द्रष्टव्य- (क) **सुदामा-चरित; नरोत्तमदास,** सं० बद्रीदास सारस्वत, साहित्य रत्न-भण्डार, आगरा।

(ख) **सुदामा-चरित्र; हलधर,** प्र० सं०, खड्गविलास प्रेस, पटना।

(ग) **सुदामा-चरित;** आलम, प्र० सं० नागरी प्रचारिणी सभा, काशी।

(घ) **सुदामा-चरित्र,** वीरवाजपेयी, नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ।

के चरित्र को अनेक विलक्षण प्रसंगों से रोचक बनाया है ।

**काश्मीरीभाषा** के कवि 'राधास्वयम्बर' और 'शिवलग्न' आदि काव्यों के ख्यातिप्राप्त लेखक श्री परमानन्द ( १९ वीशती) ने काश्मीरी भाषा में 'सुदामा-चरित्र' लिखा है ।

**गुजराती में** सुदामा के चरित्र को अधिक महत्त्व मिला है । इसका कारण यह हो सकता है कि – सुदामा गुजरात (सम्भवतः पोरबन्दर) के निवासी थे अथवा सौराष्ट्र के ही किसी ग्राम में इनका जन्म हुआ था । गुजरात के मनीषियों ने सुदामा के चरित्र-चित्रण में इन्हें 'अयाचित व्रती' कहा है । कथा-प्रसंग में कहा गया है कि ये जब द्वारका जाने को उद्यत हुए तो मील दो मील चलकर थक गये और किसी वृक्ष के नीचे विश्राम करने लगे, वहीं निद्रा आ गई । भगवान ने द्वारका में सोचा कि मेरा मित्र मुझसे मिलने आरहा है किन्तु वह अशक्त एवं दुर्बल है, द्वारका तक कैसे पहुंच सकेगा ? अतः गरुड को आदेश दिया और वे सुदामा को द्वारका ले आये पर इस रहस्य को सुदामा नहीं जान सके ।

श्रीकृष्ण के महल के समक्ष सुदामा खड़े हैं, द्वारपाल से श्रीकृष्ण से मिलने की याचना करते हैं किन्तु वे वहीं दक्षिणा देकर सन्तुष्ट करना चाहते हैं । अन्त में अनुनय-विनय करने से वे कृष्ण तक पहुंचते हैं । विदा के समय कुछ देते नहीं, अपितु जो पीताम्बर पहनने को दिया था वह भी उतरवा लिया । और वहां सोने की द्वारका जैसी सुदामापुरी बना दी ।[1] इत्यादि ।

इस प्रकार भक्त और भगवान् के माहात्म्य को अनेक रुचिकर प्रसंगों से अभिव्यक्त किया गया है ।

**मराठी** में भी सुदामा से सम्बद्ध खण्डकाव्य और पद मिलते हैं । संक्षेप में यह कहना अत्युक्ति न होगा कि सुदामा का चरित भारत की समस्त लोक-भाषाओं में अंकित हुआ है और उसे अनेकविध नये-नये घटनाक्रमों से सजाया है, सँवारा है। चरित्र का रहस्यार्थ '**जीव की ईश्वर के साथ मैत्री** होने से जीव भी ईश्वर बन जाता है, यह बताया है ।

**नेपाली** भाषा में कृष्णनाथ सिग्देल, हरिहर लामिछा तथा दलबहादुर कार्की ने

---

१– कथाकारों द्वारा इसी चरित्र में अनेक नवीनताएँ प्रविष्ट हुई हैं यथा–जब भगवान् कृष्ण सुदामा के पैर धोते हैं, उस समय सुदामा के पैर में लगे हुए कांटे को देखकर रुक्मिणीजी सुई लाने गई किन्तु भगवान् ने सोचा कि यदि ब्राह्मण के पैर में सुई लगाऊंगा तो यह शूली के समान पापकारक होगा । अतः स्वयं अपने दांतों से उस कांटे को खींचकर निकाल दिया । इत्यादि ।

'सुदामा-चरित' के रूप में खण्डकाव्यों की रचना की है। इनके रचयिताओं में प्रथम दो कवियों ने **'सुदामा-चरित्र'** और तृतीय ने **'सुदामा को भाषा श्लोक'** ऐसे नाम दिये हैं। रचना गांधीयुग से प्रभावित होने के कारण तात्कालिक स्थिति के प्रभाव से पूर्ण है। जिस प्रकार 'कामायनी' की श्रद्धा ऊन और 'साकेत' की सीता सूत कातने की बात करती हैं, उसी प्रकार सिग्देलजी के सुदामा-चरित्र में पौराणिक सुदामा की पत्नी भी सूत कातने का उपक्रम प्रस्तुत करती है। वर्तमान का प्रतिबिम्ब इन नेपाली काव्यों में बहुत अच्छा उतरा है। उदाहरणार्थ 'सुदामा महल के चौकीदारों से डरता है कि कहीं वे पीट न दें। शासक वर्ग द्वारा जो धन का दुरुपयोग किया जाता है और धनी के पास जो दुष्प्रवृत्तियां बढ़ती रहती हैं उसका चित्रण सिग्देलजी की इन पंक्तियों में द्रष्टव्य है —

**यो पूरा धनवान् छ यो धन लिने बारो बनाऊं भनी,**
**वेस्या चोरहरू प्रयत्न छलका गर्थन् करोड़ों पनी।**
**जेले सत्पथ बाट यो मन हटी भारी बिलाखी हुने,**
**सारा जीवन को छ सार जुन सो बर्बाद पारी दिने ॥**[1]

सुदामा की आत्मग्लानि, पत्नी के प्रति खीझ, धन के प्रति अनास्था के उदाहरण भी अच्छे हैं। यथा —

**जो बित्त ले आप्त हरू टुटाई, बर्बाद गर्द छ सदा झगड़ा लगाई।**
**लोकापवाद अति पार्द छ सुन्न नित्य, देखिन्न सो स्थिरपनी छ सदा अनित्य ॥**[2]

श्रीलामिछा ने ब्राह्मणी के मुख से अपनी दीनता का जो वर्णन करवाया है, वह बड़ा ही रोचक है। यथा —

**सदा तुन्दा तुन्दा पतरि भई सारी त तनकी,**
**बती तुन्नू मैले तवल पुगि गै एक मन की।**
**चोलीया की हाली कति कहनु यो बात् सरम की,**
**बिना खानू पीनू सब गरनु यो काम घर की ॥**

इतना ही नहीं वह जहां भी सहायतार्थ जाती है लोग उसे तुच्छ दृष्टि से देखते हैं और वह उनके भाव समझकर लज्जावश कुछ कह भी नहीं पाती। इस असमंजस का चित्रण बड़ी सजीवता से इस प्रकार हुआ है —

**जहां जान्छू ताहां दिदि बहिनिका काम करले,**
**आई माग्ली भन्या मन गरि त हैर्छन् नयन ले।**

---

१– सुदामाचरित्र, कृष्णनाथ सिग्देल पृ० २३।
२- वही, 'भाषारत्न' से उद्धृत।

**नयन भाषा बूझी केहि न भनी फिर्छ सरम ले'**
**कसोरी निर्वाहा गरनु मजिले यो करम ले ।।**

दलबहादुर कार्की का 'सुदामा को भाषा श्लोक' अत्यन्त संक्षिप्त ढंग से वर्णित सुदामा का चरित्र है और इसमें काव्यकला का विलास और प्रातिभ प्रकृष्टता नहीं के बराबर है।

इसी प्राकर अन्य भाषाओं में भी सुदामा-चरित्र का विस्तार देखा जा सकता है, किन्तु विस्तार के भय से हम इतना ही पर्याप्त मान लेते हैं ।

**नाटककार की रचना-शैली**

**संस्कृत भाषा में प्रणीत नाटक रस-प्रधान** होते हैं। उसमें वास्तविकता अथवा कथावस्तु की यथार्थता की ओर उतना ध्यान नहीं दिया जाता जितना कि प्रेक्षकों अथवा पाठकों के हृदय में किसी रसविशेष के संञ्चार करने की ओर । कवि की विदग्धता केवल रसाभिव्यक्ति की पूर्णता में ही मानी जाती है। रस ही नाट्यकला का प्रधान लक्ष्य माना गया है। अतः नाटकों में प्रायः कथा को उसी के अनुसार ढालने की प्रवृत्ति सभी पूर्ववर्ती नाटककारों में रही है।

श्रीसामराज दीक्षित ने भी इस दिशा में यथासम्भव प्रयास नहीं छोड़ा है दारिद्र्य और दुर्मनि के संल्लाप में, श्रीदामा तथा वसुमती के संवाद में और श्रीकृष्ण एवं उनकी प्रमुख महारानियों के वाग्व्यवहार में यह पूर्णतः प्रतिफलित हुआ है । भारतीय नाट्यनिर्माण-प्रक्रिया के अनुरूप 'दुःख से आरम्भ हो कर सुख में जाकर सम्पूर्ति' का निर्वाह श्रीदीक्षित ने भो किया है।

पात्रों की संख्या भी प्रायः २० से अधिक ही है। दिव्य पात्र श्रीकृष्ण एवं रुक्मिण्यादि, अर्धदि व्यपात्र गन्धर्वादि, लौकिक पात्र श्रीदामा आदि का समायोजन प्रस्तुत नाटक में समुचित हुआ है। व्यक्तिगत चरित्र, वातावरण एवं समुदायगत चरित्र सृष्टि दोनों ही इसमें पर्याप्त कुशलता से समाविष्ट हैं साथ ही नाट्यशास्त्रीय परम्परा का अवलम्बन भी अच्छा व्यक्त हुआ है।

भाषा-प्रयोग में पात्रानुसारी भाषा का ही नहीं अपि तु वर्ण्य-विषय का भी चयन अच्छा हुआ है। स्त्रीपात्र एवं विदूषक शौरसेनी, महाराष्ट्री आदि का प्रयोग करते हैं । फिर भी उसमें साहित्यिक-सौन्दर्य का पुट पर्याप्त हुआ है। पुरुष पात्र प्रायः सभी विद्यानिष्णात एवं अपनी-अपनी रुचि की छाप अपने वाग्व्यवहार में व्यक्त करते हैं ।

कवि ने रसिकशिरोमणि श्रीकृष्ण के प्रकृतिप्रेम को प्रमदोद्यान के माध्यम से, तथा प्रातःकाल एवं सायंकाल के वर्णनों से अभिव्यञ्जित किया है । वर्णन की दृष्टि

सूक्ष्म एवं कल्पना-प्रवण है। बहुधा दृष्टान्त, और अर्थान्तरन्यास के द्वारा सूक्तियों तथा लोकमान्यताओं का प्रकट करते हुए पात्रों के मुख से लोकरञ्जन के साथ ही लोकशिक्षण की भावना को भी पुष्टि दी है।

नाटक का आरम्भ नान्दीवन्दन एवं प्रस्तावना में सूत्रधार और नटी के संल्लाप से हुआ है। नाटक की कथावस्तु तथा कवि के परिचय जैसी परम्परा का स्वीकार भी कवि ने किया है। इसी प्रकार प्रवेशक, स्वगतभाषण, नेपथ्य और भरतवाक्य भी इसमें सुनियोजित हैं। श्रीदामा के अतिप्रसिद्ध कथानक को पांच अंकों में प्रस्तुत करने के लिए बीच में कवि ने श्रीकृष्ण-लीला का भी आश्रय लिया है।

'प्रकृति की रमणीयता से नाटक की चारुता में अभिवृद्धि होती है' इस आशय से उपवन के वृक्ष, लताएँ, पशु, पक्षी आदि नाटक के सजीव अंग माने जाते हैं। इस दृष्टि से संस्कृतनाटकों में अन्तःप्रकृति के साथ ही बाह्यप्रकृति का सुन्दर एवं विशद वर्णन हुआ है। यद्यपि यहाँ ऐसे वर्णन में पूरी सूचियों का जो समुल्लेख हुआ है, वह नाट्य-मञ्च की दृष्टि से तथा प्रेक्षकानुभूति की दृष्टि से अनुपयोगी ही कहा जाएगा, किन्तु उसे हम द्वारिका के तत्कालीन महाराजा धिराज के प्रमद-वन की कल्पना के आधार पर समाहित कर सकते हैं।

'भवभूति ने अच्छे नाटकों का लक्षण देते हुए कहा है कि —

**भूम्नां रसानां गहनाः प्रयोगाः सौहार्दहृद्यानि विचेष्टितानि ।**
**औद्धत्यमायोजितकामसूत्रं चित्राः कथा वाचि विदग्धता च ॥**

(मालतीमाधव १/६)

अर्थात् 'विभिन्न रसों का प्रचुर एवं गहन प्रयोग, प्रीतिपूर्ण, रुचिर एवं कमनीय कार्य-कलापों का अभिनय, पराक्रम और प्रणय का चित्रण, विचित्र कथावस्तु तथा निपुण संवाद, (ऐसे लक्षणों से युक्त नाटक ही उत्कृष्ट माने जाते हैं।)

दशरूपककार धनञ्जय ने इसीलिये स्पष्ट किया है कि —

**आनन्दनिःष्यन्दिषु रूपकेषु, व्युत्पत्तिमात्रं फलमल्पबुद्धिः ।**
**योऽपीतिहासादिवदाह साधुस्तस्मै नमः स्वादुपराङ्मुखाय ॥**

(दशरूपक १/६)

अतः आनन्दातिरेक की विशुद्ध अभिव्यक्ति ही नाटक- निर्मिति का फल है और वह श्रीदीक्षित के प्रस्तुत नाटक द्वारा सुलभ है, और यही कारण है कि प्रस्तुत नाटक की रचना शैली भी उत्तम बन पड़ी है।

वस्तु, चरित और रस-भावादि की दृष्टि से भी कवि ने नाट्य-शास्त्रोचित—पद्धति को नहीं छोड़ा है। श्रीदाम तथा श्रीकृष्ण दोनों ही अपनी-अपनी वैयक्तिक विशेषताओं से सामाजिकों को प्रभावित करते हैं। हां, इतना अवश्य है कि नाटककार दीक्षित नाटकीय औचित्य की अपेक्षा काव्य-कल्पनाओं की ओर अधिक झुक गये हैं किन्तु उन्हें नाटक के रंग में रंगने का पूरा प्रयास किया गया है। नाटकीय चरित्र की अभिव्यञ्जना सुदामा के कथनों में कितनी मञ्जुल एवं तत्त्वपूर्ण है।

**अयोध्या वृत्तिश्चेत् षडरिनिवहैर्बोधमधुरा,**
**समायासौ काशी हरिकलनया नाथवचनात् ।**
**स काञ्ची संसारान् प्रतिपदमवन्ती परपदे,**
**कृतद्वाराऽस्माकं कथमिव न मोक्षोऽस्ति सुलभः ? ॥१।१५ ॥**

"**मन चंगा तो कठौती में गङ्गा**' जैसी लोकोक्ति के अनुरूप ही दरिद्रता से खिन्न सुदामा अपने अकिञ्चन-जीवन में भी भगवत्स्मरण और सात्त्विक वृत्ति से सन्तुष्ट है। इस पद्य में 'मुद्रालंकार' के रूप में अयोध्या, मधुरा, माया, काशी, काञ्ची, अवन्ती और द्वारवती आदि सप्तपुरियों का संयोजन अपने वैशिष्ट्य को पृथक् रूप से व्यक्त कर रहा है। श्रीदामा की तो सदा यही भावना रहती है कि —

**किमधिकं नु सखे मम मानसे, विहरसे कृतहंसपदस्थितिः ।**
**परमुदञ्चतु मा हृदयान्तरे, तव कदापि हरे ! मम विस्मृतिः ॥ ४।४० ॥**

और इसी लिये अपार वैभव प्राप्त हो जाने पर भी श्रीकृष्ण ने जब सुदामा को देखा तो वे बरबस कह उठे —

**स्वाङ्गं गतस्पृहतया निगृहीतसत्त्वमङ्गं प्रपन्नविभवात् सरजोभियोगम् ।**
**तस्मादमुष्य शुचिशान्तविनिर्मितेव, संलक्ष्यते हरिविरञ्चिमयीव मूर्तिः ॥५।१६॥**

श्रीकृष्ण इस नाटक में मुख्यतः रसिक एवं भक्तवत्सल के रूप में चित्रित हैं। वे विनोदप्रिय एवं प्रकृति के अनुरागी भी है। शिष्टाचार का उन्हें पूरा ध्यान है अपने जीवन की सामान्य से सामान्य घटनाओं का वे पूरा स्मरण रखते हैं। इसलिये सुदामा के मिलने पर अपने बीते दिनों की स्मृति दिलाते हुए कहते हैं —

**वयस्य ! कच्चित् स्मरस्यावयोस्तत् —**

**अम्भोवाहविमुक्तवारिनिवहेनाप्लावितायां भुवि,**
**न्यञ्चद्वैद्युतवह्निविभ्रमविधिन्यस्ते समस्ते जने ।**

आदेशादथ देशिकस्य दवतो दर्वीकरेणावृता—
न्येधान्यानयतोः कुतोऽपि समभूद् यत् कोऽपि कम्पक्रमः ॥३।१५॥

प्रमदोद्यान में प्रवेश करते ही श्रीकृष्ण शीतल पवन का वर्णन करते हुए उसे कामी की उपमा देते हैं (३।१६), सुमित्र द्वारा वनश्री के वैभव का आख्यान करने पर वे भी अपनी बहुज्ञता को व्यक्त करने में नहीं चूकते। मध्याह्न में वृक्षों के पास छाया का होना भी उनकी दृष्टि में प्रिया को उत्सङ्गित करना है —

छायापतौ समन्तात् करसञ्चारं कुर्वति दिशासु ।
उत्सङ्गयन्ति तरवो मुग्धवधूटीमिव च्छायाम् ॥३।१६॥

सूर्यास्त के वर्णन में भी श्रीकृष्ण का रसिक स्वभाव प्राची को तिमिराभिसारिका के रूप में देखता है (३।२८)। चन्द्रोदय के पूर्व अन्धकार को **'कुलटामोहनकलामहाध्वान्तस्कन्ध'** (३।२९) कहकर जगत् को व्याकुल करनेवाला बतलाना तथा चन्द्रोदय के विभिन्न कल्पनामूलक वर्णनों के साथ ही भामा, रुक्मिणी, जाम्बवती आदि के प्रति अनुराग का निदर्शन उनकी सरसता का उज्ज्वल प्रतीक ही तो है। यथा—

क्षणमाविष्कृतमाना क्षणमभिदृष्टप्रसादमाधुर्या ।
घनलयनिर्मोकवती शशाङ्कलेखेव मां हरति ॥४।२॥

अथवा

दन्तान्तरालिकास्ते श्यामलरेखा हरति मे चित्तम् ।
अधरसुधासम्बन्धादुदित इव शैवलारोहाः ॥४।५॥ इत्यादि ।

विदूषक, सुमित्र, गालव और कनकचण्ड का भी अपना-अपना स्वतन्त्र व्यक्तित्व यहां निखारा गया है। उनकी प्रत्येक उक्ति में काव्योचित कला का उन्मेष है, भणिति- भङ्गी का विभावन है तथा कथा-शैली का कमनीय विलास है।

स्त्रीपात्रों में नटी के गान के अतिरिक्त कहीं पद्य-प्रयोग नहीं है। प्रायः सभी संक्षिप्तवचनाएं हैं। हां, गद्य-प्रयोग में वे अपने वैदग्ध्य को व्यक्त करने में अवश्य सफल हुई प्रतीत होती हैं और उनका महिलोचित मार्दव भी अक्षुण्ण बना रहता है। इसी दृष्टि से दरिद्र की पत्नी और अन्य सखियां भी प्रबुद्ध हैं।

### काव्यशास्त्रीय विशेषताएँ

'श्रीदामचरित' नाटक का कवि काव्यशास्त्र की सभी विधाओं से सुपरिचित तथा उनका सुप्रयोग करने में पूर्ण सक्षम हैं। शृङ्गाररस तथा प्रसङ्गानुसार अन्य रसों की योजना में भी प्रावीण्य दिखाने का पूरा प्रयास किया है। हास्यरस का परि-

